# दो दार्शनिक ग्रन्थ

## ज्ञान और कर्म

बंगालके सुप्रसिद्ध विद्वान्, स्वर्गीय गुरुदास वन्द्योपाध्याय, एम० ए०, पी० एच० डी०, डी० एल०, के अमूल्य ग्रन्थका अनुवाद। गुरुदास वाबू पूर्वीय और पाश्चात्य ज्ञान-विज्ञानके पारगामी पण्डित थे। वे अपने इस ग्रन्थमें जीवन भरके अध्ययन और मननका सार संग्रह कर गये हैं। देशकी किसी भी भाषामें अभीतक इसके जोड़का ग्रन्थ प्रकाशित नहीं हुआ। मनुष्यके अन्तर्जगत् और वहिर्जगत्से सम्वन्ध रखनेवाली जितनी भी बातें हैं, उसके आत्मिक, मानसिक और शारीरिक सुखोंको वढ़ानेवाले जितने भी साधन हैं और सन्तान, परिवार, जाति, सम्प्रदाय, देश, राज्य आदिके प्रति उसके जितने भी कर्तव्य हैं, इस ग्रन्थमें उन सभीपर प्रकाश डाला गया है। गहरेसे गहरे दार्शनिक और तात्त्विक विचारोंसे लेकर साधारणसे साधारण सगाई-विवाह, खान-पान, चाल-चलन, और वेष-भूषा-सम्वन्धी बातोंकी भी इसमें चर्चा की गई है। सच तो यह है कि ऐसा कोई भी विषय नहीं है जिसपर इसमें कहीं न कहीं, मुख्य या गौणरूपमें विचार न किया गया हो। ग्रन्थकी रचनाप्रणाली वहुत ही प्रौढ और शृंखलावद्ध है। अनुवाद भी बहुत अच्छा हुआ है। एक प्रसिद्ध हिन्दी विद्वानकी राय है कि "इस एक अनुवाद-ग्रन्थपर सैकड़ों मौलिक ग्रन्थ निछावर किये जा सकते हैं। हिन्दीका वड़ा सौभाग्य है कि उसमें ऐसे अपूर्व ग्रन्थका अनुवाद हो गया। मू० ३), सजिल्दका ३॥)

## नीति-विज्ञान

आचारशास्त्रपर नई पद्धतिसे लिखा हुआ अभी तक कोई ग्रन्थ हिन्दीमें नहीं था। यह इस विषयका सबसे पहला ग्रन्थ है और वाबू गोवर्धनलाल एम० ए०, बी० एल० के अनेक वर्षोंके स्वतन्त्र अध्ययन तथा मननका फल है। इसके पहले नौ अध्यायोंमें बतलाया गया है कि नीति ( सदाचार ) किसे कहते हैं, नीतिकी उत्पत्ति और उसका विस्तार किस तरह

हुआ और नीतिविषयक विचारोंमें दिनपर दिन कितना अन्तर पड़ता गया और दसवेंसे लेकर सोलहवें अध्यायतक ईसाई, यहूदी, इस्लामी आदि धर्मोंकी कल्पनायें कहाँ तक नीतिशास्त्रसंगत हैं, इसका विवेचन करके उन लोगोंकी खूब खबर ली गई है जो अपने ही धर्मको सर्वश्रेष्ठ समझकर दूसरोंको नरकका पात्र समझते हैं। अन्तमें स्पष्ट किया है कि प्रेम ही परमेश्वर, सदाचार ही धर्म और मनुष्य-सेवा ही मनुष्यका श्रेष्ठ कर्तव्य है। वास्तवमें इसमें आचार, आचरण या चालचलनकी वैज्ञानिक आलोचना की गई है और असली सदाचारका स्वरूप बतलाया है। दर असलमें सदाचार मज़हबों और धर्मोंसे एक जुदी ही चीज है। मज़हबी आदमियोंने संसारमें जो जो अत्याचार किये हैं और खूनकी नदियाँ बहाई हैं, उनका वर्णन पढ़कर रोमांच हो आता है। ईसाई धर्मके तो ऐसे ऐसे अत्याचारोंका इसमें वर्णन है कि जिनकी हम कल्पना भी नहीं कर सकते हैं। जुदे जुदे देशोंके सभ्य और असभ्य जातियोंके ब्याह शादीसम्बन्धी रीति-रवाजोंका प्रकरण बड़ा ही मजेदार है। वैज्ञानिक ग्रन्थ होनेपर भी इसके पढ़नेमें खूब जी लगता है। इसका प्रत्येक पृष्ठ कुतूहलवर्धक है। मराठी केसरी, सरस्वती, माधुरी, प्रभा आदि प्रसिद्ध पत्रोंने इस ग्रन्थकी जी खोलकर प्रशंसा की है। गुजरातीके प्रसिद्ध मासिक पत्र युगधर्मने इसकी मुक्त कण्ठसे प्रशंसा करके लिखा है कि इसका शीघ्र ही गुजराती अनुवाद होना चाहिए।

**प्रभाके** सम्पादक लिखते हैं—" हम इसे हिन्दी भाषाका सौभाग्य समझते हैं कि गोवर्द्धनलालजीके सदृश लेखकोंकी कृपासे हिन्दीमें अब इस विषयकी ऐसी सुन्दर पुस्तक प्रकाशित हो रही है।...हम बिना संकोचके यह कह सकते हैं कि लेखकने इस पुस्तकके लिखनेमें पूर्ण विचार, मौलिकता और आत्मचिन्तनसे काम लिया है।...सदाचार-शास्त्रके विद्यार्थियों और सद्गृहस्थोंसे हमारा अनुरोध है कि वे एक बार इस ग्रन्थको अवश्य पढ़ें।...इस पुस्तकको लिखकर उन्होंने हिन्दी संसारमें विचार-स्वातंत्र्यका जो स्रोत बहाया है, उसके लिए प्रत्येक हिन्दी पाठक कृतज्ञ होगा। "
मूल्य २।), राजसंस्करण ३)